खाने-पीनेकी स्वतन्त्रता नहीं रहेगी। स्वामीजीने कई पत्रोंमें व्याहका विज्ञापन दिया। उसी साल बाल्यमें ही वैधव्यप्राप्त एक तरुणीसे व्याह किया।

मसूरीमें जब पहलेपहल भेंट हुई, तो वह नौ वर्षके गृहस्थ थे। उनकी पत्नी जानकीदेवी भी साथ थीं। यद्यपि मसूरीमें हमें उनके आतिथ्य करनेका कभी ही एक-दो दिनका मौका मिला हो, पर उनके अमृतसर और दिल्लीके घरोंमें उनका आतिथ्य पानेका हर साल ही हमें मौका मिलता है। उनसे ऐसी आत्मीयता स्थापित हो गई कि किसी बातमें संकोच करनेकी अवश्यकता नहीं। अपने निश्चय किये हुए कामोंमें वह विरोधी बात सुनना पसन्द नहीं करते, किन्तु मेरे लिये छूट है। जब उन्होंने दिल्ली (फैजबाजार)में अपने नये बनवाये मकानमें आयुर्वेद अनुसन्धानशाला स्थापित करनेकी बात कही, तो मैंने सीधा विरोध किया—अनुसन्धानशाला सौ-पचास हजारसे नहीं स्थापित हो सकती और न आपको यह समझना चाहिये कि इतना बड़ा काम आपके करने हीसे हो सकता है। उन्होंने अपने उस संकल्पको फिर नहीं दोहराया और न पूरा किया।